आचार्य वसुबन्धु कृत

# अभिधर्मकोश

अनुवादक

आचार्य नरेन्द्र देव

१९५८

हिंदुस्तानी एकेडेमी

उत्तर प्रदेश, इलाहाबाद

# प्रकाशकीय

अनेक वर्षों के व्यवधान के पश्चात् स्वर्गीय आचार्य नरेन्द्र देव जी द्वारा अनूदित एवं संपादित आचार्य वसुबन्धु कृत "अभिधर्मकोश" का प्रकाशन संभव हो सका है। कोश का प्रकाशन आचार्य जी की ही देखरेख में प्रारंभ हुआ था, यहां तक कि वे स्वयं ही उसका प्रूफ भी देखते थे। रुग्ण शरीर रखते हुए भी उनकी कर्मशीलता असाधारण थी। किन्तु दैववश जिस मनोयोग से उस मनीषी ने कोश का संपादन किया था उसका प्रकाशित रूप वे न देख सके।

आचार्य जी व्यक्ति नहीं संस्था थे। भारतीय राजनीति, भारतीय शिक्षा एवं भारतीय दर्शन शास्त्र के वे निष्णात् पंडित थे। उन्हीं की अंतिम इच्छानुसार डा० वासुदेव शरण अग्रवाल जी द्वारा कोश की भूमिका तैयार कराई गई है। यदि वे आज जीवित होते तो संभव था कि प्रस्तुत कोश का रूप कुछ अधिक गौरवशाली होता। हमारा विश्वास है कि इस महत्वपूर्ण ग्रंथ का विद्वानों के बीच उचित समादर होगा।

प्रस्तुत भाग में तीन कोशस्थान हैं। शेष पांच कोशस्थानों के प्रकाशन के लिए एकेडेमी यत्नशील है।

हिंदुस्तानी एकेडेमी
उत्तर प्रदेश, इलाहाबाद

धीरेन्द्र वर्मा
मंत्री तथा कोषाध्यक्ष

# आचार्य वसुबन्धुकृत अभिधर्मकोश

## भूमिका

श्री आचार्य नरेन्द्रदेव १९४२ के राष्ट्रीय आन्दोलन के समय अहमदनगर के किले में नजरबन्द रहे थे। वहाँ रहते हुए उन्होंने वसुबन्धु के अभिधर्मकोश नामक ग्रन्थ का फ्रेंच से भाषानुवाद किया। अभिधर्मकोश में आठ कोशस्थान या अध्याय हैं जिनमें से तीन यहाँ प्रकाशित किये जा रहे हैं। शेष पांच कोशस्थानों का अनुवाद भी आचार्य जी समाप्त कर गये हैं। आशा है वह भी यथासमय प्रकाशित होगा।

आचार्य जी ने अपने दूसरे ग्रन्थ बौद्ध-धर्म-दर्शन में वसुबन्धु और उनके ग्रन्थों के विषय में जो लिखा है वह उन्हीं के शब्दों में यहाँ उद्धृत करने योग्य है—

"असंग तीन भाई थे। असंग ही सबसे बड़े थे। इनका जन्म पुरुषपुर (पेशावर) में ब्राह्मणकुल में हुआ था। इनका गोत्र कौशिक था। इनसे छोटे वसुबन्धु थे। बौद्धसाहित्य में उनका ऊँचा स्थान है। आरम्भ में दोनों भाई सर्वास्तिवाद के अनुयायी थे। अभिधर्मकोश के देखने से मालूम होता है कि वसुबन्धु स्वतंत्र विचारक थे। किन्तु उनका झुकाव सौत्रान्तिक मतवाद की ओर था। पीछे से असंग ने महायान-धर्म स्वीकार कर लिया और उनकी प्रेरणा से वसुबन्धु भी महायान के माननेवाले हो गये।

ताकाकूसू के अनुसार वसुबन्धु का काल ४२० ई० और ५०० ई० के बीच है। वोगिहारा वसुबन्धु का समय ३९० ई० और ४७० ई० के बीच तथा असंग का समय ३७५ ई० और ४५० ई० के बीच निर्धारित करते हैं। सिलवाँ लेवी के अनुसार असंग का काल ५वीं शताब्दी का पूर्वार्ध भाग है; किन्तु एन० पेरी ने यह सिद्ध करने की चेष्टा की है कि वसुबन्धु का जन्म ३५० ई० के लगभग हुआ। इससे विन्तरनित्स दोनो भाइयों का समय चौथी शताब्दी मानते हैं।

परमार्थ ने वसुबन्धु की जीवनी लिखी थी। परमार्थ का समय ४९९–५६९ ई० है। ताकाकूसू ने चीनी से इसका अनुवाद किया है।[1] तारानाथ के इतिहास में भी वसुबन्धु की जीवनी मिलती है, किन्तु यह प्रामाणिक नहीं है। वसुबन्धु का सबसे प्रसिद्ध ग्रन्थ अभिधर्मकोश है। इसके चीनी और तिब्बती अनुवाद उपलब्ध हैं। लुई द ला वाले पूसें[2] ने चीनी से फ्रेंच में अनुवाद

---

१. थुङ्पाओ, भाग ५, १९०४, पृ० २६९-२९६; BEFEO, भाग ४, १९०४, पृ० ४०-४७।

२. बौद्धसाहित्य और दर्शन के अति प्रसिद्ध बेल्जिअन विद्वान्—Louis de la Vallee Poussin.

किया। राहुल सांकृत्यायन तिब्बत से मूल संस्कृत-ग्रन्थ का फोटो लाये थे। जायसवाल-अनुशीलन संस्था पटना की ओर से मूल ग्रन्थ के प्रकाशित करने की व्यवस्था की जा रही है। चीनी भाषा में इस ग्रन्थ के दो अनुवाद हैं—एक परमार्थ का, दूसरा शुआन-च्वाङ का। परमार्थ का अनुवाद ५६३ ई० का है। इस ग्रन्थ में ६०० कारिकाएँ हैं और वसुबन्धु ने इसका स्वयं भाष्य लिखा है। इस ग्रन्थ का बौद्ध-जगत् पर बड़ा व्यापक प्रभाव पड़ा। सब निकायों में तथा सर्वत्र इसका आदर हुआ। इसने बहुत शीघ्र अन्य प्राचीन ग्रन्थों का स्थान ले लिया। यह बड़े महत्त्व का ग्रन्थ है। मेरा विचार है कि इसका अध्ययन किये विना बौद्ध-दर्शन के क्रमिक विकास का अच्छा ज्ञान नहीं होता। वसुबन्धु के अनुसार अभिधर्मकोश में वैभाषिक सिद्धान्त का निरूपण काश्मीर-नय से किया गया है। कोश के प्रकाशित होने पर सर्वास्तिवाद के प्राचीन ग्रन्थों (अभिधर्म और विभाषा) का महत्त्व घट गया। कोश में वैभाषिक-सौत्रान्तिक का विवाद भी दिया गया है। अन्त में ग्रन्थकार अपना मत भी देते हैं। कोश में अन्य ग्रन्थों से उद्धरण दिये गये हैं। इस प्रकार प्राचीन साहित्य के अध्ययन के लिये भी कोश का बड़ा महत्त्व है।

अभिधर्मकोश पर कई टीकायें लिखी गयी थीं, किन्तु केवल यशोमित्र की 'स्फुटार्था' व्याख्या पायी जाती है। इसका संपादन वोगिहारा ने जापान से किया है। कलकत्ते से देवनागरी अक्षरों में यह ग्रन्थ प्रकाशित हो रहा है।[1] दिङनाग, स्थिरमति, गुणमति, आदि ने भी कोश पर टीकायें लिखी हैं—मर्मप्रदीप, तत्त्वार्थ टीका, लक्षणानुसार आदि। चीनी भाषा में भी कोश पर कई टीकायें हैं।

संघभद्र ने न्यायानुसार नाम का अभिधर्मशास्त्र वसुबन्धु के मत का खण्डन करने तथा यह बताने के लिये लिखा है कि कहाँ वसुबन्धु शास्त्र से व्यावृत्त करते हैं; न्यायानुसार अभिधर्म कोश की आलोचनात्मक टीका है।[2] जहाँ-जहाँ वसुबन्धु का भाष्य वैभाषिक मत का विरोध करता है, वहाँ वहाँ न्यायानुसार उसका खण्डन करता है।

वृद्धावस्था में वसुबन्धु ने असंग के प्रभाव से महायान धर्म स्वीकार किया और विंशतिका और त्रिंशिका नामक प्रसिद्ध ग्रन्थ रचे। ये विज्ञानवाद के ग्रन्थ हैं। विंशतिका पर वसुबन्धु ने अपनी वृत्ति लिखी। त्रिंशिका पर १० टीकायें थीं। इनमें से केवल स्थिरमति की टीका उपलब्ध है। शुआन-च्वाङ ने त्रिंशिका पर विज्ञप्तिमात्रतासिद्धि नामक ग्रन्थ चीनी भाषा में लिखा।

---

१. १९४९ में यह ग्रन्थ प्रकाशित हो गया। श्री नरेन्द्रनाथ लाहा द्वारा सम्पादित यशोमित्र कृत अभिधर्म कोश व्याख्या, कोशस्थान प्रथम, द्वितीय, तृतीय; कलकत्ता ओरियंटल सिरीज, संख्या ३१। इसका चौथा कोश-स्थान भी इस वर्ष छप गया है।

२. शुआन-च्वाङ का जीवनी-लेखक हुई-लि सूचित करता है कि काश्मीरी संघभद्र ने २५ सहस्र श्लोकों में शकारिकाशास्त्र लिखा था। वह वसुबन्धु से मिलना चाहता था, पर पहले ही गत हो गया। वसुबन्धु को जब संघभद्र के ग्रन्थ का पता चला तो उन्होंने उसकी बहुत प्रशंसा की और उसे अधिकांश में अपने मत के अनुकूल जानकर उसे न्यायानुसारशास्त्र नाम दिया।

पूसें ने इस ग्रन्थ का फ्रेंच में अनुवाद प्रकाशित किया है।[1] यह ग्रन्थ बड़े महत्त्व का है क्योंकि इसमें त्रिंशिका से सब टीकाकारों के मत का निरूपण है और धर्मपाल की टीका भी सन्निविष्ट है।

वसुबन्धु ने अन्य भी ग्रन्थ लिखे थे, जो अप्राप्त हैं। विश्वभारती से त्रिस्वभाव-निर्देश नाम का ग्रन्थ प्रकाशित हुआ है। इसके रचयिता वसुबन्धु बताये जाते हैं। वसुबन्धु के कुछ अन्य ग्रन्थ ये हैं—पंचस्कन्ध प्रकरण, व्याख्या-युक्ति और कर्मसिद्धिप्रकरण। वसुबन्धु की मृत्यु ८० वर्ष की अवस्था में अयोध्या में हुई।"[2]

वसुबन्धु के काल के विषय में विद्वानों में पिछले पचास वर्षों से मतभेद रहा है। इधर रोम के श्री फ्राउवालनर[3] ने वसुबन्धु के समय पर विस्तृत विचार करते हुए प्रतिपादित किया है कि वसुबन्धु नाम के दो आचार्य हुए थे—एक स्थविर वसुबन्धु जो असंग के भाई थे और जिनका समय ३२०–३८० ई० है एवं दूसरे आचार्य वसुबन्धु जिनका समय लगभग ४०० ई० से ४८० ई० तक है। पहले स्थविर वसुबन्धु ने हीनयान के सर्वास्तिवाद दर्शन पर कई ग्रन्थ लिखे और बाद में अपने ज्येष्ठ भ्राता असंग के प्रभाव से महायान पर कई ग्रन्थों की रचना की। दूसरे वसुबन्धु सौत्रान्तिक-नय के अनुयायी थे और इन्होंने ही अभिधर्म कोश की रचना की। यद्यपि इस मत का प्रतिपादन पाण्डित्यपूर्ण ढंग से हुआ है, किन्तु इस मत के अन्तिम रूप से मान्य होने में बाधाएँ हैं। भारत और चीन की प्राचीन बहुसम्मत साक्षी के अनुसार अभिधर्मकोश के रचयिता वसुबन्धु ही विंशिका-त्रिंशिका एवं कर्मसिद्धिप्रकरण के भी कर्त्ता थे और वे बुद्ध निर्वाण के ९०० वर्ष बाद हुए थे। अतएव चौथी शती ही वसुबन्धु का बहुसम्मत समय है। परमार्थ ने लिखा है कि विक्रमादित्य उपाधिधारी एक गुप्त सम्राट् वसुबन्धु के भक्त थे और उन्होंने उन्हें अयोध्या में आमंत्रित करके अपने राजकुमार बालादित्य का गुरु नियत किया। फ्राउवालनर गुप्त राजा को स्कन्दगुप्त मानते हैं, किन्तु ये चन्द्रगुप्त विक्रमादित्य थे, ऐसी अधिक सम्भावना है। इस सम्बन्ध में एक नये प्रमाण की ओर ध्यान आकर्षित करना आवश्यक है। यह सुविदित है कि बाण ने हर्षचरित में दिवाकरमित्र बौद्ध संन्यासी के आश्रम का वर्णन करते हुए लिखा है कि परम उपासक एवं शाक्य शासन में धुरीण विद्वान् अभिधर्मकोश का उपदेश देते थे (हर्षचरित, अष्टम उच्छ्वास, पृ० २३७)। तृतीय उच्छ्वास (पृ० ९१) में भी श्लेष से कोश नामक ग्रन्थ का उल्लेख आया है जो अभिधर्मकोश के लिये ही है। किन्तु छठे उच्छ्वास में अभिधर्मकोश का उल्लेख, जो अभी तक अज्ञात

---

१. वसुबन्धु की निजी टीका के साथ मूल विंशतिका और स्थिरमति की टीका के साथ मूल त्रिंशिका सिलवां लेवी को प्राप्त हुई थीं। उन्होंने १९२५ में उनका संपादन-प्रकाशन किया था। पूसें ने विंशतिका के तिब्बती अनुवाद के आधार पर फ्रेंच अनुवाद १९१२ में प्रकाशित किया। शुआन-च्वाङ् ने त्रिंशिका की सब टीकाओं पर एक समुदित ग्रन्थ विज्ञप्तिमात्रता-सिद्धि चीनी भाषा में लिखा था। पूसें ने १९२८ में उसी का फ्रेंच अनुवाद प्रकाशित किया (विंतरनित्स, भारतीय साहित्य का इतिहास, २।३६०)।

२. आचार्य नरेन्द्रदेव, बौद्धधर्म-दर्शन, पटना, १९५६, पृ० १६८-१७०।

३. ई० फ्राउवालनर, आन दी डेट आफ दी बुधिस्ट मास्टर आफ दी लॉ वसुबन्धु, रोम, १९५१।

रहा है, ऐतिहासिक दृष्टि से सबसे अधिक महत्त्वपूर्ण है। राज्यवर्धन के वीररस का वर्णन करते हुए बाण ने लिखा है—

**दर्पात् परामृशन् नखकिरणसलिलनिर्झरैः समरभारसंभावनाभिषेकमिव चकार दिङ्नाग-कुंभकूटविकटस्य बाहुशिखरकोशस्य वामः पाणिपल्लवः (पृ० १८३) ।**

इस श्लेषात्मक वाक्य के तीन अर्थ हैं, पहला कोश या तलवार की म्यान के पक्ष में, दूसरा कोश या दिव्य परीक्षा के पक्ष में, और तीसरा कोश अर्थात् अभिधर्मकोश ग्रन्थ के पक्ष में। बाण का प्रत्येक शब्द तीनों अर्थों में सर्वथा गतार्थ है, जैसा कि विस्तार से हमने अपने "हर्षचरित एक सांस्कृतिक अध्ययन" ग्रन्थ में दिखाया है (पृ० १२०-१२२)। यहाँ तीसरे अधिभर्मकोश सम्बन्धी अर्थ पर विशेष ध्यान देना उचित है। इस वाक्य में '**दिङ्नागकुंभकूटविकटस्य, बाहुशिखर-कोशस्य**, ये दो पद गूढ़ अर्थों के अभिव्यंजक हैं। यह निश्चय है कि यहाँ बाण दिङ्नाग द्वारा वसुबन्धुकृत अभिधर्मकोश के सम्बन्ध में उनके शास्त्रार्थों का सांकेतिक उल्लेख कर रहे हैं। 'कोश' का अर्थ है अभिधर्म कोश। दिङ्नाग वसुबन्धु के समर्थक थे। उनका समय ३५० से ५०० के बीच माना जाता है। तारानाथ के अनुसार दिङ्नाग वसुबन्धु के शिष्य ही थे जो उनके शिष्यसंप्रदाय में सबसे बड़े विद्वान् और स्वतन्त्र विचारक हुए। दिङ्नाग ने अपने महान् पाण्डित्य का बल वसुबन्धुकृत अभिधर्मकोश के मंडन में लगाया, जबकि वसुबन्धु के ही समकालीन दूसरे महान् तार्किक संघभद्र ने जो वैभाषिक दर्शन के अनुयायी थे, अभिधर्मकोश की आलोचना के लिये २६००० श्लोकों में अभिधर्मन्यायानुसार शास्त्र लिखा और फिर स्वयं ही अपने विशाल ग्रन्थ को संक्षिप्त करके १३००० श्लोकों में उसे संक्षिप्त करके रचा। ये दोनों ग्रन्थ चीनी त्रिपिटक में उपलब्ध हैं (नन्जिओ सूची सं १२६५–१२६६)। संघभद्र की दृष्टि में वसुबन्धु ने अपने ग्रन्थ में वैभाषिक-नय का प्रतिपादन करने में स्वतंत्रता से काम लिया था, अतएव उन स्थलों को उन्होंने अपना आलोच्य विषय बनाया। किन्तु दिङ्नाग ने वसुबन्धु के समर्थन में सार्वजनिक शास्त्रार्थों की धूम मचा दी। उसी की ओर बाण ने यहाँ संकेत किया है। बौद्ध साहित्य में एक ग्रन्थ हस्तवल-प्रकरण या मुष्टिप्रकरण है। इसके कर्ता आर्यदेव थे। छह कारिकाओं के इस ग्रन्थ पर दिङ्नाग ने टीका लिखी थी जिससे उस ग्रन्थ का वास्तविक स्वरूप मंडित हुआ। इसीलिये शीघ्र यह प्रसिद्धि हो गई कि दिङ्नाग ही हस्तवलप्रकरण या मुष्टिवलप्रकरण के रचयिता थे।[1] इसी ग्रन्थ के कारण हाथ फटकार कर विपक्षियों से शास्त्रार्थ करने की किंवदन्ती दिङ्नाग के विषय में प्रचलित हुई। इस पृष्ठभूमि में ही बाण के वाक्य का अर्थ समझा जा सकता है—

'दिङ्नाग के मस्तक की कूट कल्पनाओं से विकट बना हुआ जो वसुबन्धु का अभिधर्म कोश था (दिङ्नागकुम्भकूटविकट), उसे आचार्य दिङ्नाग शास्त्रार्थों में अपने दाहिने हाथ में लेकर (बाहुशिखरकोश), बाएँ हाथ से अभिमानपूर्वक जब उसकी ओर संकेत करते थे (दर्पात् परामृशन् वामः पाणिपल्लवः), तब उनके बाएँ हाथ की नखकिरणों की सलिल-धार मानों

---

१. इस ग्रन्थ के दो अनुवाद चीनी भाषा में हुए, परमार्थ और इचिङ् द्वारा (नन्जिओ सूची सं० १२५५-१२५६)। तिब्बती में भी इसका अनुवाद हुआ। उन्हीं के आधार पर एफ० डब्लू० थामस ने इसका पुनरुद्धार करने का यत्न किया (जे० आर० ए० एस० १९१८, पृ० २६७ आदि) ।

वसुबन्धु के कोश ग्रन्थ का भावनामय (चिन्तामयी, श्रुतिमयी, भावनामयी इन तीन प्रकार की प्रज्ञाओं में भावनामयी प्रज्ञा द्वारा) ऐसा स्नान कराती थी, जिससे शास्त्रार्थ-समर की रसहीनता (समर+भा+अरसम् भावनाभिषेकम्), उत्पन्न हो जाती थी, अथवा जिससे युद्धों के गुरुतर भार की संभावना उत्पन्न हो जाती थी, अथवा शास्त्रार्थ रूपी युद्ध में प्रतिभा प्रदर्शन द्वारा जल-विरहित केवल भावनामय अभिषेक किया जाता था।[१]

इसमें कोई सन्देह नहीं रह जाता कि सातवीं शती के आरम्भ में लिखने वाले महाकवि बाण वसुबन्धु के कोश और दिङ्नाग द्वारा उसके प्रौढ़ शास्त्रार्थयुक्त मंडन की किंवदन्ती से परिचित थे और उनके पाठक भी उनके उस अर्थ का स्वारस्य अनुभव कर सकते थे। इस उल्लेख का ऐतिहासिक महत्त्व जिस दूसरे कारण से हो जाता है वह कालिदास द्वारा मेघदूत में दिङ्नाग के स्थूल हस्तावलेपों का ऐसा ही संकेत है। हम सब इस पुराने साक्ष्य से परिचित हैं—

**दिङ्नागानां पथि परिहरन् स्थूलहस्तावलेपान् । (मेघदूत १।१४)**

**(मल्लिनाथ) दिङ्नागाचार्यस्य हस्तावलेपान् हस्तविन्यासपूर्वकाणि दूषणानि परिहरन् ।**

अर्थात् दिङ्नाग आचार्य हस्तविन्यासपूर्वक शास्त्रार्थ में हाथ फटकार कर जो अवलेप अर्थात् घमंड का अपराध या दूषण करते हैं, उसे दूर करते हुए जाना। कालिदास का स्थूल हस्तावलेप और बाण का दर्पात् परामृशन्...बाहुशिखरकोशस्य वामः पाणिपल्लवः एक ही किंवदन्ती की ओर संकेत कर रहे हैं। इसका अभिप्राय यह है कि वसुबन्धु और उनके शिष्य दिङ्नाग की ऐतिहासिक स्थिति का समय कालिदास के युग से सम्बन्धित हो जाता है। यह अनुश्रुति अत्यन्त पुष्ट है कि कालिदास चन्द्रगुप्त विक्रमादित्य के समकालीन थे। जैसा फ्राउवालनर ने लिखा है—"भारतीय आधार पर आश्रित अनुश्रुति को हम बिना भारी कारण के अमान्य नहीं ठहरा सकते; अन्यथा ऐतिहासिक अनुसंधान के तलवों के नीचे की सारी मिट्टी ही खिसक जायगी। मेरी सम्मति में यहाँ प्रत्येक अनुश्रुति जब तक भीतरी साक्षी से असम्भाव्य सिद्ध न हो और उसके विरुद्ध गुरुतर तर्क या प्रमाण उपस्थित न हो, हमारे ऊहापोह में आधाररूप से मान्य होनी चाहिए।" (ऑन दी डेट आफ वसुबन्धु, पृ० ३६-३७)। यद्यपि फ्राउवालनर के दो वसुबन्धुओं का मत हमें स्वीकार्य नहीं है, तथापि असंग जिनके ज्येष्ठ भ्राता थे उन स्थविर वसुबन्धु का जो समय उन्होंने निश्चित किया है, अर्थात् चौथी शती में ३२०-४०० ई० तक वह हमारे ऊपर के प्रमाण से संगत बैठ जाता है, अर्थात् चन्द्रगुप्त विक्रमादित्य के राज्यकाल में ही वह वसुबन्धु हुए जिन्होंने अभिधर्म कोश की रचना की, और जिनके शिष्य दिङ्नाग अपने गुरु के महाग्रन्थ के मंडन के लिये शास्त्रार्थों की धूम मचाये रहते थे, जिसकी सूचना कालिदास और बाण दोनों को थी।

वसुबन्धु का एक अन्य ग्रन्थ कर्मसिद्धिप्रकरण है। मूल संस्कृत में यह अनुपलब्ध है, पर

---

**१. समरभारसंभावनाभिषेक का पदच्छेद कई प्रकारसे सम्भव है—(१) समर (शास्त्रार्थ रूपी युद्ध)+भा (प्रतिभा)+अरसम् (नीरस)+भावना (विचार, भावना या प्रज्ञा)+अभिषेकम् (२) समर+भार+संभावना+अभिषेकम् (वा...वक मार पीट से रक्त द्वारा अभिषेक की सम्भावना उत्पन्न हो जाती थी; (३) अथवा दिङ्नाग समर (शास्त्रार्थ युद्ध) में अपनी प्रतिभा द्वारा (भा) विनाजल का (अरस) भावनामय अभिषेक वसुबन्धु के कोश को कराते थे।**

इसके चीनी और तिब्बती अनुवाद प्राप्त हैं। प्रो० ई० लामोत ने तिब्बती अनुवाद और उसका फ्रेंच अनुवाद प्रकाशित किया था (ब्रशल्स, १९३६)। जापान के प्रो० सुसूमु यामागुची ने उसका एक विशद व्याख्यामय अध्ययन क्योतो से १९५१ में प्रकाशित किया।[1] इस ग्रन्थ से यह प्रश्न उत्पन्न होता है कि वसुबन्धु का निजी दार्शनिक अभिमत क्या था। कभी तो उन्हें हीनयान से सम्बन्धित माना जाता है और कभी महायान से। फ्राउवालनर ने प्रथम वसुबन्धु को आरम्भ में सर्वास्तिवादी और बाद में असंग के प्रभाव से महायान में दीक्षित माना है, एवं दूसरे वसुबन्धु (४००-४८०) को सर्वास्तिवादी सौत्रान्तिक मानते हुए अभिधर्मकोश का रचयिता कल्पित किया है। वस्तुतः यामागुची के कर्मसिद्धि प्रकरण पर किये हुए अध्ययन से यह प्रश्न पुनः उठ जाता है कि अभिधर्मकोश, एवं विंशतिका त्रिंशिका आदि ग्रन्थों के रचयिता वसुबन्धु एक ही थे अथवा विभिन्न जैसा परमार्थ के जीवन-चरित से विदित होता है। अभिधर्मकोश की रचना के बाद वसुबन्धु महायान दर्शन के पूर्ण प्रभाव में आ गये और तब उन्होंने विंशतिका त्रिंशिका शास्त्र की रचना की। इन दोनों के बीच की कड़ी कर्मसिद्धिप्रकरण है। दार्शनिक वसुबन्धु का दिग्गज मस्तिष्क स्वतन्त्र-चिन्तन में सक्षम था, वे प्रगतिशील बने रहे, विचारों का एक चौखटा उन्हें सदा के लिये जकड़कर नहीं रख सका। वे आरम्भ में सौत्रान्तिक थे। उसी नय के अनुसार अभिधर्म कोश की रचना हुई। वैभाषिक मत से उनका जहाँ-जहाँ मतभेद हुआ उसे संघभद्र ने अपने अभिधर्म न्यायानुसार शास्त्र में प्रदर्शित किया है। वसुबन्धु के ज्येष्ठ भ्राता असंग योगाचार दर्शन के प्रतिपादक थे। या तो उन्होंने स्वयं उस नय की स्थापना की, या जैसा अब अधिकांश विद्वान् मानते हैं, उनके गुरु मैत्रेयनाथ योगाचार-दर्शन के प्रादुर्भावकर्ता थे। योगाचार सिद्धान्त सर्वास्तिवाद दर्शन के द्रव्यसत् दृष्टिकोण का निराकरण करके विज्ञानवाद का समर्थन करता है, अर्थात् विश्व के भूत भौतिक पदार्थ या पंचस्कन्ध की स्वतन्त्र आलम्बन पर आश्रित सत्ता नहीं है, वह केवल विज्ञान या विज्ञप्तिमात्र है। योगाचार के इस दृष्टिकोण को कादम्बरी में 'निरालम्बना बौद्ध-बुद्धि' अर्थात् सब प्रकार के सत्तामूलक आलम्बनों से समतिक्रान्त धर्मवाली दृष्टि कहा गया है। असंग के इस दृष्टिकोण ने वसुबन्धु पर भी प्रभाव डाला। उनका विकासशील मानस प्रवर्धमान चिन्तन का अभ्यासी था। वे अकुण्ठित भाव से नये विचारों की समीक्षा और स्वागत करते थे। जैसा ऊपर किंवदन्ती में उल्लेख है अपने प्रतिपक्षी आलोचक संघभद्र के प्रति भी उन्होंने हृदय की उदारता का परिचय दिया और सौत्रान्तिक नय की आलोचना करने वाले संघभद्रीय शास्त्र को न्यायानुसारशास्त्र की सम्मानपूर्ण आख्या प्रदान की। इस प्रकार की विचारसरणि, उदारता

---

**१. ई० लामोत** (E. Lamotte, Le Traite de l' Arte de Vasubandhu **(वसुबन्धुकृत कर्मसिद्धिप्रकरण)**, Melanges Chinois et Bouddhiques; iv, 1935-36 Bruxelles, 1936. Susumu Yamaguchi, The Karmasiddhi-prakaraṇa of Vasubandhu, Illustration of the original text based on Sumatiśīla's Commentary, **प्रो० लामोत की भूमिका सहित, क्योतो, १९५१, देखिए ईस्ट ऐंड वेस्ट पत्रिका, अप्रैल १९५५, पृ० ३१-३३, ग्वीसेप मोरचीनी का लेख, दी स्प्रिचुएल स्ट्रगिल आव वसुबन्धु ऐंड हिज कर्मसिद्धिप्रकरण।**

और प्रतिभा से समन्वित वसुबन्धु ने पहले तो अभिधर्मकोशकारिका और उस पर महान भाष्य की रचना की जो प्रधानतः हीनयानीय सर्वास्तिवाद की सौत्रान्तिक दृष्टि से अभिधर्म का प्रतिपादन है; पुनः उन्होंने कर्मसिद्धिप्रकरण ग्रन्थ लिखा जिसमें सौत्रान्तिक दृष्टि होते हुए भी महायान का प्रभाव लक्षित होता है, मानों वे हीनयान से महायान में परिवर्तन की संक्रमण रेखा पार करते हुए विज्ञानवादी योगाचार दृष्टिकोण का समर्थन कर रहे थे।

उनके विकास की अन्तिम अवस्था विंशतिका और त्रिंशिका नामक ग्रन्थों से परिलक्षित होती है जिनमें महायान दृष्टि पूर्णतः प्रस्फुटित हुई है। जैसा त्रिंशिका पर लिखे हुए शुआन-च्वाङ के विज्ञप्तिमात्रतासिद्धि ग्रन्थ से सूचित होता है, वसुबन्धु के विज्ञप्तिमात्रता या आलय-विज्ञान सिद्धान्त में महायान का पर्यवसान हुआ। यह दृष्टि सब प्रकार के आलम्बनों से परिशुद्ध होने के कारण 'सम्प्रख्यान' कही जाती है। इसे ही असम्मोष कहते हैं अर्थात् जो सब प्रकार की बाह्य सत्ता से अपरामृष्ट या अछूती हो। विज्ञान ही एक मात्र आलय या मूलाधार है। उसी से मन की उत्पत्ति होती है (मनो ह्यालयसम्मतम्, लंकावतार सूत्र ३७४।२) और आलय से ही तरंग के समान सब चित्तों का जन्म होता है (आलयात् सर्वचित्तानि प्रवर्तन्ति तरंगवत्, लंकावतार ३७४।४)। वस्तुतः आलयविज्ञान को चित्त ही समझना चाहिए। आलयविज्ञान महासमुद्र है। उसके आधार पर नाना प्रवृत्तिमूलक पवन के झकोरों से जिन्हें प्रवृत्ति विज्ञान कहते हैं, नाना भाँति के मन या चित्त-चैत्त उत्पन्न-विलीन होते रहते हैं। मूलभूत आलयविज्ञान ही एक मात्र अद्वय तत्त्व है।

रूप, वेदना, संज्ञा, संस्कार और विज्ञान ये पांच स्कन्ध हैं जो वस्तु, इन्द्रिय और विज्ञान इस त्रिक के सन्निपात या सम्मिलन रूप प्रत्यय से उत्पन्न होते हैं। बौद्ध दर्शन की मूल भित्ति ये पंच स्कन्ध और प्रतीत्यसमुत्पाद (कार्य-कारण) का नियम है। रूप दो प्रकार का है, एक भूतरूप और दूसरा उपादाय रूप। पृथ्वी, जल, तेज और वायु ये चार भूत हैं। इन चार महाभूतों से जो नाना रूप बनते हैं वे उपादाय रूप हैं। चक्षु, श्रोत्र, घ्राण, जिह्वा, काम पांच इन्द्रियां और इनके रूप, शब्द, गन्ध, रस, स्पर्श पंच विषय मुख्य उपादायरूप हैं। चित्त या मन ही विज्ञान है। बीच के तीन वेदना, संज्ञा, संस्कार भी स्थूल-सूक्ष्म के तारतम्य से उसी चित्त के विषय हैं। पचास संस्कार एक वेदना, एक संज्ञा ये ५२ भेद चैतसिक कहे जाते हैं। इस प्रकार रूप, चैतसिक (वेदना-संज्ञा-संस्कार) और विज्ञान या चित्त, ये तीन ही 'सर्वास्ति', 'सब कुछ' की व्याख्या है। इनमें रूप स्थूल और चित्त-चैतसिक सूक्ष्म हैं। ये पांच स्कन्ध क्षणिक और नित्य परिवर्तनशील हैं। इनमें नित्य और कूटस्थ कोई नहीं है। प्रतीत्य समुत्पाद के नियम के अनुसार ये जन्म लेते और बिखरते तथा पुनः अपनी भव शक्ति से जन्म लेते रहते हैं। पाँचों स्कन्ध ही आत्मा हैं, किन्तु ये जड़ हैं। इनके अतिरिक्त चेतन सत्ता वाला नित्य कूटस्थ कोई आत्मा नहीं है। इन्हीं पाँच जड़ उपादानों का एकत्र संघटन शरीर रूप में प्रकट होता है, जैसा माघ ने संकेत किया है—

**सर्वकार्यशरीरेषु मुक्त्वाङ्गस्कन्धपञ्चकम्।**
**सौगतानामिवात्मान्यो नास्ति मन्त्रो महीभृताम्॥** (शिशुपालवध, २।२८)

इस विषय में वसुबन्धु का स्पष्ट कथन है—

मात्मास्ति स्कन्धमात्रं तु क्लेश कर्माभिसंस्कृतम् ।
अन्तराभवसन्तत्या कुक्षिमेति प्रदीपवत् ॥ कोश ३।१८

इस पर उनके भाष्य के निम्नलिखित शब्दों में बौद्ध दर्शन का निचोड़ ही आ गया है — "आत्मा का अस्तित्व नहीं है। जिस आत्मा में आप प्रतिपन्न हैं, जिसे आप एक द्रव्य मानते हैं, जो एक भव के स्कन्धों का परित्याग कर अन्य भव के स्कन्धों का ग्रहण करता है, जो अन्तरात्मा, पुरुष है, उस आत्मा का अस्तित्व नहीं है। भगवत् ने वास्तव में कहा है कि 'कर्म है, फल है, किन्तु कोई कारक नहीं है जो धर्मों के संकेत अर्थात् हेतुफल सम्बन्ध-व्यवस्था से पृथक् इन स्कन्धों का परित्याग और उन स्कन्धों का ग्रहण करता है। यह संकेत क्या है? अर्थात् इसके होने पर वह होता है; इसकी उत्पत्ति से उसकी उत्पत्ति होती है; प्रतीत्य समुत्पाद।' इस पर प्रतिपक्षी प्रश्न करता है कि क्या ऐसा कोई आत्मा है जिसका प्रतिषेध आप नहीं करते? इसके उत्तर में कहते हैं कि हां, प्रज्ञप्तिसत् आत्मा का जो स्कन्धों की संज्ञा मात्र है, हम निषेध नहीं करते। किन्तु यह विचार हमसे कोसों दूर है कि स्कन्ध परलोक में गमन करते हैं। पंचस्कन्धात्मक आत्मा क्षणिक है, यह संसरण में असमर्थ है। हमारा यह भी कहना है कि किसी आत्मा के अभाव में, किसी नित्य द्रव्य के अभाव में क्लेश और कर्म से अभिसंस्कृत स्कन्धों का सन्तान (प्रवाह) माता की कुक्षि में प्रवेश करता है, और वही स्कन्ध सन्तान मरण-भव से उपपत्तिभव पर्यन्त विस्तृत होता है और इसका स्थान अन्तराभव-सन्तति लेती है।"

पंच स्कन्धों के साथ प्रतीत्यसमुत्पाद का नियम अविनाभूत है। यह नियम बौद्ध दर्शन की मूल भित्ति है। प्रतीत्यसमुत्पाद क्या है? इसकी महती व्याख्या है। संक्षेप में कार्यकारण के सिद्धान्त को ही प्रतीत्यसमुत्पाद कहते हैं। जैसा आचार्य जी ने लिखा है—"यह हेतु प्रत्ययता का वाद है। इसके होने पर, इस हेतु, इस प्रत्यय से, वह होता है। इसके उत्पाद से, उसका उत्पाद होता है। इसके न होने पर, वह नहीं होता; इसके निरोध से वह निरुद्ध होता है; यह हेतु फल-परम्परा है। इसको प्रत्ययाकार (पच्चयाकार) निदान भी कहते हैं। इस वाद का संबन्ध अनित्यता और अनात्मता के सिद्धान्त से भी है। कोई वस्तु शाश्वत नहीं है, सब धर्म क्षणिक हैं और हेतु-प्रत्यय जनित हैं। कर्मवाद के साथ प्रतीत्यसमुत्पाद का घनिष्ठ संबन्ध है। पुण्य-अपुण्य के विपाक के संबन्ध में कर्महेतु से फल-व्यवस्था अभिप्रेत है। यह हेतु-प्रत्ययवाद देशकाल और विषय के प्रति सामान्य है। असंख्य लोक धातुओं को, देवलोकों को और नरकों को यह हेतु-फल-संबन्ध-व्यवस्था लागू है। यह सर्व संस्कृत धर्मों पर भी लागू है। अतः भवचक्र अनादि है, (बौद्ध-धर्म-दर्शन, पृ० २२४)। ऐसा कोई आदि नहीं है जिसका हेतु उसके पूर्व न हो। हेतु और उसका फल अविनाभूत हैं। फल दूसरे फल की उत्पत्ति के लिये हेतु बन जाता है। कोई प्रवाह अहेतुक नहीं है। कर्म-क्लेश-प्रत्ययवश उत्पत्ति, उत्पत्तिवश कर्म-क्लेश, पुनः अन्य कर्म-क्लेश-प्रत्ययवश उत्पत्ति, इस प्रकार भव-चक्र का अनादित्व सिद्ध होता है। इस भव-चक्र के तीन अध्व या मार्ग हैं जिनमें यह पुनः पुनः घूमता है, एक अतीत या पूर्व-भव, दूसरा अनागत या अपर-भव और इन दोनों के बीच में तीसरा वर्तमान या प्रत्युत्पन्न-भव। प्रतीत्य-समुत्पाद के बारह अंग हैं, अतः यह द्वादशार चक्र भी कहा जाता है। 'पंच स्कन्ध-संतति तीन भवों में वृद्धि को प्राप्त होती है। यह प्रतीत्य-समुत्पाद है, जिसके बारह अंग और तीन काण्ड हैं। पूर्व काण्ड के दो अपरान्त के

दो और मध्य के आठ अंग हैं। बारह अंग ये हैं—१ अविद्या, २ संस्कार, ३ विज्ञान, ४ नामरूप, ५ षडायतन, ६ स्पर्श, ७ वेदना, ८ तृष्णा, ९ उपादान, १० भव, ११ जाति, १२ जरा-मरण (बौद्ध-धर्म-दर्शन, पृ० २२५)। तृतीय कोशस्थान की कारिका २०-२४ और उनके भाष्य में द्वादशांग प्रतीत्य-समुत्पाद का स्पष्ट विवेचन पाया जाता है—

स प्रतीत्य समुत्पादो द्वादशांगस्त्रिकाण्डकः।
पूर्वापरान्तयोर्द्वे द्वे मध्येऽष्टौ परिपूरिणः (३।२०)

यदि पाँच स्कन्धों को हम एक इकाई मान लें तो उनके सन्तान या प्रवाह या पुनः पुनः प्रवर्तन में अविद्या और संस्कार ये दो अंग पूर्व जन्म से, जाति और जरा-मरण ये दो अनागत जीवन या अपरान्त भव से, और शेष आठ वर्तमान सांसारिक जीवन से सम्बन्ध रखते हैं। अविद्या और संस्कार गर्भस्थापन से पूर्व की अवस्थाएँ हैं। उसके बाद पाँचों स्कन्ध गर्भ में आते हैं। वह कुक्षि-गत या योनिगत अनुपजात दशा विज्ञान है। उसके बाद जन्म लेने तक दो अवस्थाएँ होती हैं जिन्हें नाम-रूप (रूप, वेदना, संज्ञा, संस्कार ये नामरूप हैं) और षडायतन (मनः षष्ठानि इन्द्रि-याणि) हैं। जब षडायतन के रूप में यह संघातमय शरीर जन्म ले लेता है,तो उसके बाद स्पर्श, वेदना, तृष्णा, उपादान, और भव ये पांच अवस्थाएँ होती हैं। कर्म की वह शक्ति भव है जो कृत और उपचित कार्यों के फलस्वरूप पुनर्भव का कारण बनती है। शरीर के रूप में संगठित पंच स्कन्ध जब बिखर जाते हैं तो अनागत जीवन में जाति और जरामरण ये दो अवस्थाएँ होती हैं। वर्तमान जीवन का विज्ञान (अर्थात् योनिगत पंच स्कन्ध) अगले जीवन या पुनर्भव के लिये जाति के रूप में विद्यमान रहता है और वर्तमान जीवन के नामरूप, षडायतन, स्पर्श और वेदना ये अगले जीवन को उत्पन्न करने के लिये जरा-मरण के रूप में रहते हैं। इन बारह अंगों का विवरण इस प्रकार समझना चाहिए—

१. अविद्या—इस जीवन में जितने क्लेश हैं, वे जन्म से पूर्व अविद्या की अवस्था में रहते हैं। अविद्या पूर्वजन्म की क्लेश दशा है। जितने क्लेश या दुःख हैं सब अविद्या के सहचारी हैं। अविद्या बीज की तरह उनको इस जन्म में अपने साथ ले आती है, जैसे राजा के साथ उसके अनुयायी स्वतः आ जाते हैं। पंच स्कन्धों की पूर्वजन्म सन्तति अविद्या है।

२. संस्कार—जीवन के पुण्यापुण्य कर्मों की पूर्वदशा या पूर्व जन्म में अस्तित्व संस्कार कहलाता है। संस्कार पूर्वजन्म की कर्मावस्था है। अविद्या और संस्कार की पूंजी से या उनके धरातल पर पंच स्कन्ध शरीर रूप में जन्म के लिये गर्भ में आते हैं। विश्व में जितने प्राणी हैं सब गर्भजनित सृष्टि है। अविद्या और संस्कार वर्तमान जीवन के लिये आलम्बन या प्रतिष्ठा का कार्य करते हैं। दोनों में एक के अभाव में भी वर्तमान भव नहीं हो सकता।

३. विज्ञान—इस जन्म के लिये रूप-वेदना-संज्ञा-संस्कार-विज्ञान का जो बीजारोपण है वही विज्ञान है। यह पंच स्कन्धों की योनिगत पूर्वावस्था है। यह अवस्था विज्ञान या मनःरूप है जो सूक्ष्म होते हुए स्थूल को अपने में अन्तर्लीन रखती है।

४. नामरूप—जन्म से पूर्व जो गर्भित दशा में पंच स्कन्धों की संवृद्धि है वह नाम-रूप अवस्था है। विज्ञान क्षण से लेकर षडायतन या स्थूल देह की उत्पत्ति के क्षण तक की अवस्था नाम-

रूप है। पंच स्कन्धों में रूप स्कन्ध रूप और शेष वेदना संज्ञा संस्कार विज्ञान नाम की कोटि में आते हैं।

५. षडायतन—मन और पाँच इन्द्रियों वाला स्थूल शरीर षडायतन है। इनमें मन आयतन तो ठीक है, किन्तु इन्द्रियों को पाँच न कहकर चक्षु, श्रोत्र, घ्राण और रसना इन चार की गिनती होती है और शेष स्थूल तत्त्व को काय आयतन के रूप में कहा जाता है। वैदिक साहित्य में मन, प्राण, वाक्, चक्षु, श्रोत्र, इन्हें पञ्चेन्द्रिय माना जाता था जिनकी कालान्तर में एकादश इन्द्रियों-के रूप में व्याख्या हुई। जिस तत्त्व को भी जन्म का मूल बीज माना जाय, उसकी स्थूल अभिव्यक्ति इन्द्रियों के रूप में होती है।

६. स्पर्श—सुख-दुःखात्मक अनुभव रूप जो वेदना होती है उसकी पूर्वावस्था। जब तक बालक सुख-दुःखादि को समझने में समर्थ नहीं होता तब तक की अवस्था स्पर्श कहलाती है। वस्तुतः वेदना के स्थूल अनुभव से पूर्व की जो अव्यक्तावस्था या वेदनानुभव की सक्षमता है वह स्पर्श है। मन सहित ज्ञानेन्द्रियाँ, उनके विषय और विषयों से इन्द्रिय द्वारा उत्पन्न ज्ञान—इन तीनों के एकत्र होने पर स्पर्श उत्पन्न होता है (शान्तिभिक्षु, महायान, पृ० २६)।

७. वेदना—सुख-दुःख की अनुभूति का नाम वेदना है। यावत् मैथुन-राग का समुदा-चार नहीं होता, तब तक की अवस्था वेदना है। (कोश ३।२३)

८. तृष्णा—रूपादि कामगुण और मैथुन के प्रति राग और भोग की कामना तृष्णा है।

९. उपादान—भोगों की सम्प्राप्ति के लिये पुद्गल का सक्रिय प्रयत्न उपादान है। उस अवस्था को उपादान कहते हैं जिसमें चतुर्विध क्लेशों का समुदाचार होता है।

१०. भव—इस प्रकार प्रधावित होकर वह कर्म करता है, जिनका फल अनागत-भव है। इस कर्म को भव कहते हैं, क्योंकि उसके कारण भव होता है (भवत्यनेन)। स्कन्धों के बिखर जाने पर फिर समूहन होने की शक्ति भव है। गर्भावस्था से पहले पाँच स्कन्धों की जिस अवस्था को अविद्या और संस्कार कहा गया है, सांसारिक वर्तमान जन्म में जिसे तृष्णा और उपादान कहा जाता है, अनागत या आने वाले जीवन में वही भव है। ये तीनों अवस्थाएँ काल-भेद से भिन्न हैं, पर तीनों का धर्म एक ही है (शान्तिभिक्षु, महायान, पृ० २७)।

११. जाति—मरण के अनन्तर प्रतिसन्धिकाल में पाँचों स्कन्धों की जो अवस्था होती है उसे जाति कहा जाता है। गर्भ के आरम्भ में जो विज्ञान है, वही अनागत अवस्था में जाति है।

१२. जरा-मरण—वर्तमान भव के चार अंग—नामरूप, षडायतन, स्पर्श और वेदना—अनागत-भव के सम्बन्ध में जरा-मरण कहलाते हैं।

यह द्वादशांग प्रतीत्यसमुत्पाद बौद्ध अभिधर्म शास्त्र की नींव है। नाना बौद्ध नयों में इसकी सूक्ष्मातिसूक्ष्म व्याख्याएँ पाई जाती हैं और इसमें अवान्तर भेदपूर्ण दृष्टिकोण भी हैं। किन्तु इस में सब सहमत हैं कि इस द्वादशांग सूत्र की देशना स्वयं भगवान् बुद्ध ने की थी और वे ही अभिधर्म के मूल उपदेष्टा थे।

जैसा वसुबन्धु ने कहा है बुद्ध का सद्धर्म दो भागों में विभक्त है—आगम और अधिगम (कोश ८।३९)। त्रिपिटक आगम है। सूत्र, विनय, और अभिधर्म उसके तीन विभाग हैं। अधिगम उन धर्मों की संज्ञा है जिनके आचार में परिगृहीत करने और साक्षात्कार से बोधि की

प्राप्ति होती है। आगम तो शास्त्रज्ञों के रूप में, एवं अधिगम आचारवान् धर्म के साक्षात्कर्ता बुद्धों के रूप में लोक में सुरक्षित रहता है। इनमें अधिगम धर्म का विशेष महत्त्व है। उसी के अन्तर्गत धर्म विचय का अंग है जिसके द्वारा जीवन में बोधि पाक्षिक धर्मों का आग्रह धारण करके सर्व क्लेशों की उपशान्ति का अभ्युपाय किया जाता है (कोश १।३)।

प्राचीन समय में अभिधर्म का विशाल साहित्य था। यशोमित्र ने लिखा है कि अभिधर्म शास्त्र के कर्ता इस प्रकार कहे जाते थे—ज्ञान प्रस्थान के आर्यकात्यायनी पुत्र, प्रकरणपाद के स्थविर वसुमित्र, विज्ञानकाय के स्थविर देवशर्मा, धर्मस्कन्ध के आर्यशारिपुत्र, प्रज्ञप्ति शास्त्र के आर्य मौद्गल्यायन, धातुकाय के पूरण, संगीतिपर्याय के महाकौष्ठिल (स्फुटार्था, पृ० १२)। किसी का मत था कि ज्ञानप्रस्थान शास्त्र ही मूल था, शेष छह उसी के अंग थे। इन सातों के चीनी अनुवाद उपलब्ध हैं। ज्ञानप्रस्थान सूत्र का आंशिक अध्ययन श्री पूसें ने प्रकाशित किया है।[1] परम ज्ञान या अनुत्तर ज्ञान का प्रतिपादक यही शास्त्र अभिधर्म कहलाया। कालान्तर में इन्हीं सातों में महायान का आलयविज्ञान प्रतिपादक आठवाँ शास्त्र भी जुड़ गया।

वसुबन्धु ने अपने से पूर्ववर्ती सर्वास्तिवादी परम्परा के समस्त अभिधर्म शास्त्र का मथन करके कोश के रूप में अपने नये शास्त्र की रचना की। मूलग्रन्थ में प्रतिपाद्य विषय ६०० कारिकाओं में उपनिबद्ध किया गया। उसी पर बृहत् भाष्य स्वयं उन्होंने ही रचा। इस ग्रन्थ में आठ कोशस्थान हैं जिनके विषय इस प्रकार हैं—

१ धातु, २ इन्द्रिय, ३ लोकधातु, ४ कर्म, ५ अनुशय, ६ आर्यपुद्गल, ७ ज्ञान, ८ ध्यान।

बुद्धघोष-कृत विशुद्धिमग्ग के पञ्ञा विभाग में भी अभिधर्म सम्बन्धी लगभग ये ही विषय कुछ क्रमभेद से समाविष्ट थे। आचार्य भदन्त घोषक ने अभिधर्मामृत शास्त्र नामक एतद्विषयक ग्रन्थ की रचना की थी। उसका विषय विभाग भी वसुबन्धु कोश से कुछ क्रमभेद के साथ मिलता है। श्री शान्तिभिक्षु ने चीनी अनुवाद से पुनः उसका संस्कृत में उद्धार किया है। वसुबन्धु का महान् अभिधर्मकोशशास्त्र भी मूल संस्कृत में नष्ट हो गया था। उसके दो चीनी अनुवाद (परमार्थ कृत और शुआन-च्वाङ कृत) एवं एक तिब्बती अनुवाद सुरक्षित हैं। शुआनच्वाङ के चीनी अनुवाद का ही पूसें ने फ्रेंच में अनुवाद किया। उसीका आचार्य जी ने हिन्दी में उल्था किया।[2] पूसें ने तिब्बती अनुवाद के आधार पर कारिकाओं का संस्कृत में उद्धार किया था। पीछे जब यशोमित्रकृत स्फुटार्था व्याख्या प्राप्त हुई तो तुलना करने से विदित हुआ कि उन्हें कितनी सफलता मिली थी और वसुबन्धुकृत रूप उनसे कितना श्रेष्ठ था। इधर सौभाग्य से श्री राहुल सांकृत्यायन तिब्बत से जो ग्रन्थराशि लाये थे उसमें अभिधर्मकोशकारिका और अभिधर्मकोशभाष्य की मूल संस्कृत प्रतियाँ मिल जाना सबसे अधिक आनन्द की बात है। अभिधर्मकोशकारिका

---

१. BEFEO, भाग ३० (१९३०); तथा मलांज चिनुआ ए बुधीक, भाग १, पृ० ७३-७४।

२. बौद्धधर्म दर्शन पृ० ३१२ की पाद टिप्पणी में आचार्य जी ने लिखा है कि अंग्रेजी अनुवाद भी उन्होंने किया था।

का सम्पादन श्री गोखले ने कर दिया है।[1] मूल अभिधर्मकोश का सम्पादन श्री प्रह्लाद प्रधान जायसवाल शोध संस्थान की ओर से कर रहे हैं। इसका प्रकाशन बौद्ध दर्शन के इतिहास में महत्त्वपूर्ण घटना होगी। अभिधर्म का विषय अत्यन्त क्लिष्ट और अपनी निजी परिभाषाओं से भरा हुआ है। फ्रेंच भाषा से अनुवाद करने पर भी आचार्य जी ने स्फुटार्था व्याख्या एवं मूल कारिकाओं की सहायता से संस्कृत शब्दावली का बड़ा सटीक उद्धार किया है। आभिधर्मिक दर्शन को समझने के मार्ग में सबसे बड़ी बाधा परिनिष्ठित संस्कृत से विभिन्न अर्थों को प्रकट करने वाली शब्दावली है। जब आठों कोशस्थान मुद्रित हो जायंगे तब ग्रन्थान्त में इन परिभाषाओं का एक कोशात्मक संकलन देना समीचीन होगा।

आचार्य श्री नरेन्द्रदेव जी अपने अस्वास्थ्य के कारण इस ग्रन्थ के प्रूफादि देखने और मुद्रण कराने का कार्य मुझे सौंप गये थे। खेद है कि १९ फरवरी १९५६ को उनकी ऐहलौकिक लीला समाप्त हो गई। अब यह अनुवाद उनके साहित्यिक कार्य के अमर कीर्तिस्तम्भ के रूप में प्रकाशित हो रहा है। वे जीवित होते तो अभिधर्म के गूढ़ मर्म का प्रतिपादन करने वाली विशद भूमिका इसके साथ जोड़ते। अपने बौद्ध-धर्म-दर्शन ग्रन्थ में उन्होंने वसुबन्धु के आभिधर्मिक दर्शन पर (१५वाँ अध्याय) और उनके विज्ञानवादी दर्शन पर भी (१८ वाँ अध्याय) मार्मिक रूप से लिखा है। धातुनिर्देश नामक प्रथम कोशस्थान के विषय का विवेचन बौद्ध-धर्म-दर्शन के पृ० ३१४-३२१ तक आया है। दूसरे कोशस्थान के अन्तर्गत जो कई विषय हैं उनमें इन्द्रियों का विवेचन पृ० ३२८-३३३, परमाणुवाद का पृ० ३२२-३२६, चित्त-चैत्त का पृ० ३३३-३४४, चित्त-विप्रयुक्तधर्मों का पृ० ३४४-३५४, और हेतु-फल-प्रत्ययतावाद का पृ० ३५४-३६७ पर हुआ है। लोकधातुसंज्ञक तीसरा कोशस्थान बौद्ध धर्म की विश्व-संस्थान-रचना (कास्मालाजी) से सम्बन्धित है। वसुबन्धु ने विस्तार से विभिन्न लोकों का वर्णन किया है। उसका संक्षिप्त परिचय बौद्ध धर्म-दर्शन में पृ० ३६८-३६९ पर दिया गया है। यह विषय पाठकों को अनुवादक के उसी ग्रन्थ से अवलोकन करना चाहिए। हमारा विचार है कि सम्पूर्ण ग्रन्थ मुद्रित हो जाने के बाद कोश के विषयों का परिचय भूमिका रूप में निबद्ध किया जाय। तब तक सम्भव है मूल संस्कृत कोश भी मुद्रित रूप में उपलब्ध हो जाय।

काशी विश्वविद्यालय
९–९–१९५८

वासुदेवशरण अग्रवाल

---

**१. बम्बई राजकीय प्राच्य पत्रिका (JBBRAS), भाग २२, १९४१।**
**इसी पत्रिका के भाग २३ में श्री गोखले ने राहुल जी द्वारा लाए हुए मूल अभिधर्म समुच्चय का भी संपादन कर दिया है। वह प्रति खंडित थी, उसकी पूर्ति श्री प्रह्लाद प्रधान ने चीनी आधार पर कर के उसे विश्वभारती से प्रकाशित किया है।**

# विषय-सूची

प्रथम कोशस्थान

# धातुनिर्देश

य: सर्वथा सर्वहतान्धकारः
संसारपंकाज्जगदुज्जहार ।
तस्मै नमस्कृत्य यथार्थशास्त्रे
शास्त्रं प्रवक्ष्याम्यभिधर्मकोशम् ।।१।।

[ १ ] १. जिन्होंने सर्व अन्धकार का सर्वथा विनाश किया है, जिन्होंने संसार-पंक से जगत् का उद्धार किया है, उन यथार्थ शास्ता को मैं अभिधर्मकोश नामक शास्त्र के प्रवचन के पूर्व, नमस्कार करता हूँ।[1]

शास्त्र-प्रणयन की इच्छा से अपने शास्ता के माहात्म्य को विज्ञापित करने के लिए आचार्य गुणाख्यान-पूर्वक उनके प्रति नमस्कारारम्भ करते हैं।

"उन्होंने सर्व अन्धकार का विनाश किया है" अर्थात् उनके द्वारा या उनका, सर्व अर्थों के विषय में, सर्व ज्ञेयों के विषय में, अन्धकार हत हुआ है।

"अन्धकार" अर्थात् अज्ञान, क्योंकि अज्ञान भूतार्थ-दर्शन में प्रतिबन्ध है।

"सर्वथा" अर्थात् इस प्रकार जिसमें उसका पुनरनुत्पत्तिधर्मत्व हो जाए।

बुद्ध भगवत्[2] को अधिकृत कर "य:" शब्द प्रयुक्त है,

[ २ ] क्योंकि उन्होंने ही अज्ञान-प्रतिपक्ष (५.६०) के लाभ से सर्व अज्ञान का सर्वथा अत्यन्त विनाश किया है।

---

[1] य: सर्वथा सर्वहतान्धकारः संसारपंकाज्जगदुज्जहार।
तस्मै नमस्कृत्य यथार्थशास्त्रे शास्त्रं प्रवक्ष्याम्यभिधर्मकोशम्।। [व्याख्या १.१९]
विनयविभाषाकार चार कोटि बताते हैं: (१) एक बुद्ध हैं जो भगवान् नहीं हैं अर्थात् प्रत्येक-बुद्ध। यह बुद्ध हैं क्योंकि यह स्वयंभू हैं अर्थात् इन्होंने स्वयं बोधि का लाभ किया है। यह भगवान् नहीं हैं क्योंकि इनका दानादि (दान-पारमिता आदि) (७.३४) संभार अपरिपूर्ण है। (२) एक भगवान् हैं जो बुद्ध नहीं हैं अर्थात् चरमभविक बोधिसत्त्व। (३) एक बुद्ध और भगवान् दोनों ही हैं। (४) ऐसे भी पुद्गल (प्राणी) हैं जो न बुद्ध हैं और न भगवान्। [व्याख्या ३.१२]—यह भी कह सकते हैं कि श्रावक बुद्ध हैं (आर्य-देव, शतक, २७०) क्योंकि वे बोधि का लाभ करते हैं (६.६७)।

प्रत्येकबुद्ध और श्रावकों ने भी सर्व अन्धकार को हत किया है क्योंकि क्लिष्ट सम्मोह का उनमें अत्यन्त विगम हुआ है। किन्तु उन्होंने अन्धकार का सर्वथा विनाश नहीं किया है क्योंकि अक्लिष्ट सम्मोह का उनमें समुदाचार होता है[1]: वह बुद्ध-धर्मों को (७.२८),[2] अति विप्रकृष्ट देश और अति विप्रकृष्ट काल के अर्थों को (७.५५)[3] और अर्थों के अनन्त प्रभेदों को[4] नहीं जानते।

आत्महित-प्रतिपादक संपत्ति (आत्महित-प्रतिपत्ति-सम्पत्) की दृष्टि से भगवत् का इस प्रकार गुणाख्यान कर आचार्य परहित-प्रतिपत्तिसम्पत् की दृष्टि से उनका स्तवन करते हैं: "उन्होंने संसार-पंक से जगत् का उद्धार किया है।" संसार पंक है क्योंकि जगत् का वह आसंग-स्थान है, क्योंकि उसका उत्तरण दुस्तर है। भगवत् ने इस पंक में जगत् को अत्राण अवमग्न देख, उन पर अनुकम्पा कर, उनको सद्धर्मदेशना[5] का हस्त प्रदान कर, यथाभव्य[6] उनका पंक से उद्धार किया।

[ ३ ] "इस यथार्थशास्ता को"[1] यथार्थ के शास्ता को, क्योंकि यह अविपरीत भाव से यथाभूत का उपदेश देते हैं, मैं शिर से प्रणाम कर नमस्कार करता हूँ। भगवत् को इस प्रकार

---

[1] वास्तव में प्रत्येकबुद्ध और श्रावकों ने अक्लिष्ट अज्ञान का प्रहाण किया है जैसे उन्होंने छन्दराग के प्रहाण से चक्षुरादि इन्द्रिय का प्रहाण किया है। किन्तु यह अक्लिष्ट अज्ञान चक्षुरादिवत् प्रहीण होने पर ही उनमें समुदाचार करता है। बुद्ध में ऐसा नहीं होता। इसीलिए आचार्य कहते हैं कि उन्होंने अन्धकार को इस प्रकार हत किया है कि उसका पुनरनुत्पत्तिधर्मत्व सिद्ध होता है। [व्याख्या ४.१९]

[2] शारिपुत्र तथागत के (शीलादि) पंच स्कन्ध को नहीं जानते। [व्याख्या ४.३३]

[3] मौद्गल्यायन नहीं जानते कि मरीचि—("मारीची"—व्याख्या ५.७) लोकधातु में उनकी माता पुनरुत्पन्न हुई हैं। [व्याख्या ५.७]
शारिपुत्र प्रव्रज्यापेक्ष पुरुष (७.३० देखिए) के कुशल-मूल नहीं देख पाए, किन्तु बुद्ध ने कहा—

मोक्षबीजमहं ह्यस्य सुसूक्ष्ममुपलक्षये।
धातुपाषाणविवरे निलीनमिव कांचनम्॥

ह्यूबर, सूत्रालंकार, पृ.२८६ से तुलना कीजिए।

[4] जैसा गाथा में कहा है—

सर्वाकारं कारणमेकस्य मयूरचन्द्रकस्यापि।
नासर्वज्ञैर्ज्ञेयं सर्वज्ञज्ञानबलं हि तत्॥ [व्याख्या ५.१६]

[व्याख्या में चतुर्थ चरण का पाठ 'सर्वज्ञबलं हि तज्ज्ञानम्' है। ५.१७]

[5] व्याख्या ६.५ में 'सद्धर्म-देशना-हस्त-प्रतानैः' पढ़िए।
[व्याख्या ६.५ में प्रतानैः के स्थान में प्रदानैः पाठ है।) उत्तारणीय पुद्गल अनेक हैं। इस लिए बहुवचन का प्रयोग है।

[6] यथाभव्य—'यथासंभव'। बिना कहे ही यह गमित होता है। यथा जब लोक में कहते हैं "उसने ब्राह्मणों को भोजन कराया" तो इसका यह अर्थ नहीं होता कि उसने सकल लोक के ब्राह्मणों को भोजन कराया।

[1] आर्यदेव, शतक, २६५ में यह पद है।

विशेषित कर आचार्य भगवत् के परहित-प्रतिपादन (प्रतिपत्ति) के उपाय को आविष्कृत करते हैं। भगवत् शास्ता ने, यथार्थ अनुशासनी से, न कि ऋद्धि-प्रभाव से या वर-प्रदान से,[2] संसार-पंक से उद्धार किया है।

इस यथार्थशास्ता को नमस्कार कर आचार्य क्या करेंगे ?

"मैं शास्त्र का प्रवचन करूँगा।" जो शिष्य का शासन करता है और उनको शिक्षा देता है वह 'शास्त्र' कहलाता है। किस शास्त्र का ? अभिधर्मकोश का।

प्रज्ञाऽमला सानुचराऽभिधर्म
स्तत्प्राप्तये यापि च यच्च शास्त्रम्।
तस्यार्थतोऽस्मिन् समनुप्रवेशात्
स वाश्रयोऽस्येत्यभिधर्मकोशः ।।२।।

यह अभिधर्म क्या है ?

२. ए. अपने अनुचर के साथ अमला प्रज्ञा अभिधर्म है।[3] प्रज्ञा जिसका व्याख्यान नीचे (२.२४, ७.१) करेंगे धर्मों का प्रविचय है।[4]

अमला प्रज्ञा अनास्रव प्रज्ञा है।[5]

जिसे प्रज्ञा का 'अनुचर' कहते हैं वह उसका परिवार अर्थात् प्रज्ञा के सहभू-धर्म अनास्रव पंचस्कंधक (१.७ ए) हैं।[6]

[2] न त्वर्द्धिवरप्रदानप्रभावेन। [व्याख्या ७.२५] प्रथम विवेचन : ऋद्धि के प्रभाव से, (७.४८) यथा विष्णु; वर-प्रदान के प्रभाव से, यथा महेश्वर। द्वितीय निरूपण—ऋद्धि से, वर-प्रदान से, अपने प्रभाव से (७.३४)।
यह ठीक है कि बुद्ध कभी विनेय जन के आवर्जन मात्र के लिए ऋद्धि-प्रातिहार्य दिखाते हैं किन्तु अनुशासनी-प्रातिहार्य से वह क्लेशों का क्षय कर (७.४७ ए-बी) जगत् की रक्षा करते हैं। [व्याख्या ७.३०]

[3] प्रज्ञामला सानुचराभिधर्मः। [व्याख्या ८.११]

[4] धर्माणां प्रविचयः—धर्म पुष्पों के समान व्यवकीर्ण हैं। उन्हें चुनते हैं (प्रविचीयन्ते, उच्चीयन्ते) और स्तवकों में रखते हैं: यह अनास्रव हैं, यह सास्रव हैं इत्यादि।
धर्म-प्रविचय-काल में एक चित्त-संप्रयुक्त (चैत्त, चैतसिक) (२.२३) धर्म-विशेष का, जिसे प्रज्ञा कहते हैं, प्राधान्य होता है। अतः प्रज्ञा का लक्षण 'धर्म-प्रविचय' है।

[5] 'मल' आस्रव का पर्याय है। हम 'अनास्रव' के लिए 'प्योर' शब्द का व्यवहार करेंगे। आस्रवों का लक्षण ५.३५ में दिया है। नीचे १.४ देखिए।

[6] अभिधर्म शब्द से केवल अनास्रव प्रज्ञा ही न समझना चाहिए जो वस्तु-स्वभाव का प्रविचय करती है किन्तु चित्त-सन्तान के उस क्षण के सब अनास्रव स्कन्धों को भी समझना चाहिए जिस क्षण में यह प्रज्ञा उत्पन्न होती है : वेदनादि (१.१४ सी)। इस कलाप में एक रूप-स्कन्ध है। इसे 'अनास्रव-संवर' (४.१३ सी) कहते हैं।

[४] यह पारमार्थिक[1] अभिधर्म है।

२ बी. अमला प्रज्ञा की प्राप्ति के लिए जिस प्रज्ञा और जिस शास्त्र की आवश्यकता है वह भी अभिधर्म है।[2]

व्यवहार में अभिधर्म शब्द से वह प्रज्ञा भी ज्ञापित होती है जिससे पारमार्थिक अभिधर्म का लाभ होता है: सास्रवा प्रज्ञा जो उपपत्तिप्रतिलम्भिका (सहजा) या प्रयोगजा अर्थात् श्रुतमयी, चिन्तामयी, भावनामयी प्रज्ञा (२.७१ सी) है अपने अनुचर के साथ सांकेतिक अभिधर्म कहलाती है।[3]

शास्त्र[4] भी पारम्पर्येण अभिधर्म कहलाता है क्योंकि शास्त्र भी अनास्रव-प्रज्ञा का प्रापक है। इसलिए यह पारमार्थिक अभिधर्म में हेतु है।

धर्म वह है "जो स्वलक्षण धारण (मध्यमक वृत्ति, ४५७; सिद्धि ४,५६८ देखिए) करता है।"

अभिधर्म को 'अभि-धर्म' इसलिए कहते हैं, क्योंकि यह उस धर्म के अभिमुख है जो परम ज्ञान का अर्थ है अथवा यह सब धर्मों में अग्र या परमार्थ निर्वाण के अभिमुख है अथवा यह धर्मों के स्वलक्षण और सामान्य लक्षणों के अभिमुख है।

इस शास्त्र को अभिधर्मकोश क्यों कहते हैं?

२ सी-डी. क्योंकि अभिधर्म का इसमें अर्थतः अनुप्रवेश है अथवा

[५] अभिधर्म इसका आश्रय है इसलिए इस शास्त्र को अभिधर्मकोश कहते हैं।[1]

जिस शास्त्र की संज्ञा अभिधर्म है अर्थात् अभिधर्मपिटक, वह इस शास्त्र में अर्थतः, यथाप्रधान अन्तर्भूत है। इसलिए यह अभिधर्मकोश है, अभिधर्म का कोशस्थानीय है। अथवा वह अभिधर्म इस शास्त्र का आश्रयभूत है। इसलिए हम कह सकते हैं कि यह शास्त्र अभिधर्म से निराकृष्ट है यथा खड्ग कोश से निराकृष्ट होता है। अतः इस शास्त्र को अभिधर्मकोश कहते हैं अर्थात् वह शास्त्र जिसका कोश अभिधर्म है।

---

[1] व्याख्या [८.२७]—परमार्थ एव पारमार्थिकः। परमार्थे वा भवः पारमार्थिकः। परमार्थेन वा दीव्यति चरतीति पारमार्थिकः।

[2] तत्प्राप्तये यापि च यच्च शास्त्रम्। [व्याख्या ८.३०, ९.६]

[3] सांकेतिक, सांव्यवहारिक अभिधर्म। [व्याख्या ८.२९]

[4] शास्त्र अर्थात् (१) अभिधर्म शास्त्र, अभिधर्मपिटक। [व्याख्या ९.७]
इस अर्थ में कुछ का कहना है कि शास्त्र के साथ 'सानुचर' का अनुवर्तन नहीं करना चाहिए क्योंकि ग्रंथ का परिवार नहीं होता। कुछ का मत है कि लक्षण (२.४५ सी-डी) अनुचर हैं। (२) अथवा ज्ञानप्रस्थान जो अभिधर्म का शरीर है और उसके पादभूत (और 'अनुचर') ६ ग्रन्थ—प्रकरणपाद, विज्ञानकाय, धर्मकाय, प्रज्ञप्तिशास्त्र, धातुकाय और संगीतिपर्याय।
(बर्नूफ़, भूमिका, पृ.४४८)

[1] तस्यार्थतोऽस्मिन् [व्याख्या १०.३] [सम्] अनुप्रवेशात्।
[सो वा] आश्रयो [ऽस्येत्य्] अभिधर्मकोशः॥

धर्माणां प्र[illegible]चयमन्तरेण नास्ति
क्लेशानां यत उपशान्तयेऽ[illegible]पायः।
क्लेशैश्च भ्रमति भवार्णवेऽत्र लोक
स्तद्धेतोरत उदितः किलैष शास्त्रा ॥३॥

अभिधर्म के उपदेश का क्या प्रयोजन है? किसने इसका प्रथम उपदेश किया? इन दो प्रश्नों के उत्तर से हम जानेंगे कि अभिधर्मकोश के प्रणयन में आचार्य क्यों आदर प्रदर्शित करते हैं।

३. यतः धर्म-प्रविचय के बिना क्लेशों की शान्ति का कोई उपाय नहीं है और क्लेशों के कारण ही लोक इस भवार्णव में भ्रमित होता है अतएव कहते हैं कि इस प्रविचय के लिए शास्ता ने अभिधर्म का उपदेश किया है।[2]

धर्मों के प्रविचय के बिना क्लेशों के (५. १) उपशम का दूसरा कोई उपाय नहीं है और क्लेश ही लोक को इस संसार रूपी महार्णव में भ्रमित करते हैं। अतएव वैभाषिक[3] कहते हैं कि धर्मों के प्रविचय के लिए शास्ता बुद्ध भगवत् ने अभिधर्म का उपदेश किया है क्योंकि अभिधर्म के उपदेश के बिना शिष्य धर्मों का प्रविचय करने में अशक्त हैं।

[ ६ ] वैभाषिक कहते हैं कि भगवत् ने अभिधर्म का प्रवचन सदा प्रकीर्ण रूप से किया है और जिस प्रकार स्थविर धर्मत्रात ने प्रवचन में प्रकीर्ण उदानों को उदानवर्ग[1] में वर्गीकृत किया है उसी प्रकार आर्य कात्यायनीपुत्र प्रभृति स्थविरों ने सात अभिधर्मों में अभिधर्म को संगृहीत कर स्थापित किया है।[2]

---

[2] [व्याख्या १०.२६] धर्माणां प्रविचयमन्तरेण नास्ति क्लेशानां यत उपशान्तयेऽभ्युपायः। [व्याख्या १०.३० में द्वितीय चरणांश यों है—नास्ति क्लेशोपशमाभ्युपायः।] क्लेशैश्च भ्रमति भवार्णवेऽत्र लोकः [व्याख्या ११.२] (तद्धेतोरत उदितः किलैष शास्त्रा) ॥ प्रथम दो पंक्तियां नामसंगीति, १३० की टीका (अमृतकणिका) में 'य[illegible]पशान्तय' इस पाठ के साथ उद्धृत हैं। तृतीय पंक्ति व्याख्या में (११.२) उद्धृत है। चतुर्थ व्याख्या के अनुसार व्यवस्थित की गई है।

[3] 'किल परमतद्योतने'। 'किल' शब्द दिखाता है कि वसुबन्धु यहां वैभाषिकों का मत देते हैं और यह उनका मत नहीं है। सौत्रान्तिक और वसुबन्धु के अनुसार अभिधर्म बुद्धवचन नहीं हैं। हम भूमिका में अभिधर्म ग्रन्थों की प्रामा[illegible]कता के प्रश्न का विचार करेंगे। सूत्र और अभिधर्म का विरोध, यथा ३.१०४, ७.२२.

[1] उदानवर्ग (तिब्बती सूत्र, २६) के तिब्बती भाषान्तर का अनुवाद डब्ल्यू० राकहिल (लन्दन १८८३) ने किया है और एच० बेक (बर्लिन १९११) ने उसे प्रकाशित किया है। मूल का एक अच्छा भाग [illegible]किस्तान में पाया गया है (जे० आर० ए० एस० १९१२ पृ. ३५५-३७७; जे० एस० १९१२, १.३११ में पालि पाठ की इससे समानता दिखाई गई है)—एस० लेवी, जे० एस० १९१२, २.२१५-२२२.

[2] जे तकाकुसु—आन दि अभिधर्म लिटरेचर आफ दि सर्वास्तिवादिन्स, जे० पी० टी० एस०, १९०५, पृ. ७५.

सास्रवाना. वा धर्माः संस्कृता मार्गवर्जिताः।

सास्रवा आस्रवास्तेषु यस्मात्समनुशेरते ॥४॥

वह धर्म कौन हैं जिनका प्रविचय अभिधर्म में उपदिष्ट है?

४. ए—धर्म सास्रव और अनास्रव हैं।[3]

सास्रव धर्म कौन हैं?

४. बी-डी—मार्ग को वर्जित कर अन्य संस्कृत धर्म सास्रव हैं। वह सास्रव हैं क्योंकि वहां आस्रव प्रतिष्ठा-लाभ करते हैं।[4]

[ ७ ] संस्कृत धर्म का अर्थ १.७ ए, २.४५ सी-डी में है।

आस्रवों पर ५.४० देखिए।

यद्यपि आर्यमार्ग या असंस्कृत धर्म आस्रव-विशेष के, यथा मिथ्यादृष्टि के, आलम्बन हो सकते हैं किन्तु इससे आर्यमार्ग या यह धर्म सास्रव नहीं होते, क्योंकि आस्रव

---

[3] सास्रवानास्रवा धर्माः [व्याख्या १२.९]

[4] संस्कृता मार्गवर्जिताः। सास्रवा आस्रवास्तेषु यस्मात् समनुशेरते॥ [व्याख्या १२.२०, १३.१]
मार्ग-संगृहीत संस्कृत धर्मों को वर्जित कर अन्य संस्कृत धर्म सास्रव कहलाते हैं। यह कैसे और क्यों 'सास्रव' हैं?
(१) हम यह नहीं कह सकते कि जो आस्रवों से 'संप्रयुक्त' हैं, वह सास्रव हैं क्योंकि केवल क्लिष्ट चित्त-चैत्तों का आस्रवों से संप्रयोग होता है (१.२३)।
(२) हम यह नहीं कह सकते कि जिनका आस्रवों के साथ उत्पाद (सहोत्पाद) होता है वह सास्रव हैं। उस पक्ष में न बाह्य धर्म (१.३९ ए) सास्रव होंगे और न उस सत्व के पांच उपादान-स्कन्ध (१.८) जिनकी सन्तति में क्लेशों का समुदाचार इस समय नहीं हो रहा है।
(३) हम नहीं कह सकते कि आस्रवों के जो आश्रय हैं, वह सास्रव हैं, क्योंकि ६ आध्यात्मिक आयतन ही आस्रवों के आश्रय होते हैं।
(४) हम यह नहीं कह सकते कि जो आस्रवों के आलम्बन हैं वह सास्रव हैं। इस विकल्प में निर्वाण (निरोधसत्य) भी सास्रव होगा क्योंकि निर्वाण के विषय में भी मिथ्यादृष्टि हो सकती है। इस विकल्प में जब ऊर्ध्व भूमि को अधर भूमि के आस्रव आलम्बन बनायेंगे तब ऊर्ध्व भूमि भी सास्रव होगी। (५.१८ में इन दृष्टियों का विरोध किया है।) अतः आचार्य कहते हैं कि एक धर्म 'सास्रव' कहलाता है जब आस्रव वहां अनुशयन करते हैं (अनुशेरते) अर्थात् वहां पुष्टि-लाभ करते हैं (पुष्टि लभन्ते) अथवा वहां प्रतिष्ठा-लाभ करते हैं यथा पादतल भूमि पर प्रतिष्ठित हो सकता है, तप्त उपल पर नहीं। 'सास्रव' धर्मों में पुष्टि और प्रतिष्ठा का लाभ कर अनुशय की बहुलता होती है (सन्तायन्ते)। एक दूसरे मत के अनुसार जैसे यह कहने के लिए कि "यह आहार मुझे पथ्य है" "यह आहार मेरे अनुकूल है" (अनुगुणीभवति) लोक में कहते हैं कि "यह आहार मुझे लगता है (मम अनुशेते)" उसी प्रकार आस्रव "इन धर्मों में अनुशयन करते हैं" "इन धर्मों के अनुकूल हैं।" अतएव उन धर्मों को सास्रव कहते हैं जिनके अनुकूल आस्रव हैं अर्थात् मार्गवर्जित संस्कृत। वास्तव में आस्रव से अभिष्यन्दित कर्म से [व्याख्या १३.७] संस्कृत निर्वर्तित होते हैं। अतएव आस्रव उनके अनुकूल हैं [व्याख्या ५.१, १८, २९, ३९, ४० देखिए]। निकाय इसपर एकमत नहीं हैं कि बुद्धकाय सास्रव है या नहीं। (१.३१ डी देखिए)

वहाँ प्रतिष्ठा-लाभ नहीं करते, वहाँ अनुशयन नहीं करते। इसका व्याख्यान पाँचवें कोशस्थान (अनुशयनिर्देश) में करेंगे।

**अनास्रवा मार्गसत्यं त्रिविधं चाप्यसंस्कृतम्।**
**आकाशं द्वौ निरोधौ च तत्राकाशमनावृतिः ॥५॥**

अनास्रव धर्म कौन हैं?

५ ए-बी--मार्गसत्य और तीन असंस्कृत अनास्रव हैं।[1]

तीन असंस्कृत कौन हैं?[2]

[८] ५ सी--आकाश और दो निरोध।[1]

दो निरोध प्रतिसंख्यानिरोध और अप्रतिसंख्यानिरोध हैं। तीन असंस्कृत और मार्ग-सत्य यह अनास्रव धर्म हैं क्योंकि यहाँ आस्रव प्रतिष्ठा-लाभ नहीं करते।

५ डी--आकाश वह है "जो आवृत नहीं करता।"[2]

आकाश अनावरण-स्वभाव है; यहाँ रूप की अबाध गति है। यह रूप से आवृत भी नहीं होता (आव्रियते) क्योंकि आकाश रूप से अपगत नहीं होता।[3]

---

[1] अनास्रवा मार्गसत्यं त्रिविधं चाप्यसंस्कृतम्। [व्याख्या १३.३०]
सत्यदर्शनात्मक और सत्यभावनात्मक धर्मों का समुदाय मार्गसत्य है। (६.२५ डी, ७.३ बी)
असंस्कृतों पर १.४८ बी, २.५५ सी-डी और भूमिका देखिए।

[2] कुछ दार्शनिक यथा वात्सीपुत्रीय कहते हैं कि केवल एक असंस्कृत है अर्थात् निर्वाण। वैशेषिक परमाणु आदि अनेक असंस्कृत मानते हैं [व्याख्या १५.२]।
एक हैं जो तीन असंस्कृत मानते हैं। दूसरे शून्यता को जो 'तथतालक्षण' है (मध्यमक, ७.३३, पृ० १७६) असंस्कृत मानते हैं।
वैसिलीफ़, पृ०२६४, २८२--कथावत्थु, २.९, ६.१-६, १९.५; भावविवेक, नैनजिओ १२३७, २, पृ० २७५, कालम ३.

[1] आकाशं द्वौ निरोधौ च। दो निरोधों पर १.६, २.५५ सी और ५ निरोधों पर १.२० ए-बी देखिए।

[2] तत्राकाशमनावृतिः। [व्याख्या १५.६]

[3] आकाश और आकाशधातु के भेद पर १.२८ देखिए। आकाश नामक असंस्कृत के अभाव पर (सौत्रान्तिकवाद) २.५५ सी-डी देखिए--कथावत्थु, ६.६-७.
आकाश पर 'डाकुमेन्ट्स आफ़ अभिधर्म' बी० ई० एफ़० ई० ओ० १९३०, २.२७९, ३.१३९, परिशिष्ट देखिए।
आकाश और अन्य असंस्कृतों पर माध्यमिक मत सौत्रान्तिकों के मत से मिलता है। आर्यदेव, शतक, ९.३ में (मध्यमकवृत्ति, ५०५, चतुःशतिका, २०२, एशियाटिक सोसा० आफ बंगाल, ३ पृ.४८३, १९१४) इसका व्याख्यान करते हैं: "जहाँ रूपान्तर का अभाव है, जहाँ रूपी धर्मों की उत्पत्ति में कोई प्रतिबन्ध नहीं है। रूपाभाव मात्र के लिए आकाश का व्यवहार होता है क्योंकि भाव वहाँ अत्यन्त रूप से प्रकाशित होते हैं (भृशमस्या..: काशन्ते भावाः--व्याख्या १५.८)। वैभाषिक अभिधर्मशास्त्र में आकाश में वस्तुत्व आरोपित करते हैं। वह यह नहीं देखते कि आगम अवस्तुसत्, अकिंचन के (अवस्तुसतोऽकिंचनस्य) नामधेय मात्र का उपदेश देता है.....।"

